इस ग्रामीणकी चार बातें मेरे हृदयको स्पर्श कर गयीं—( १ ) सारा पैसा चले जानेपर भी उसका दुःख रोनेके बदले—जेबकतरेको शाप देनेके बदले जैसी 'प्रभुकी मर्जी' इस प्रकारकी सरल श्रद्धा । ( २ ) रातको तीन बजे पावागढ़से चलकर बड़ोदा आने और यहाँसे चलकर अहमदाबाद जानेकी उसकी निर्भयता, दृढ़ता और श्रमसहिष्णुता । ( ३ ) ऐसी स्थितिमें भी किसीके सामने हाथ पसारनेकी इसकी अनिच्छा और ( ४ ) बिना टिकट सरकारका गुनाह कौन करे—ऐसी इसकी आदर्श समझदारीकी नीति । यही तो विद्वत्ता है । 'अखण्ड आनन्द' —'अनामी'

( ५ )

## सस्ता सफल इलाज

**( १ ) अर्श ( बवासीर ) के तथा दूसरे मस्सोंकी दवा—**

लोग पान खाते हैं । पानका डंठल फेंक देते हैं । पर वह डंठल बड़े कामकी चीज है । पान कोई-सा भी हो ( बंगला, मघई, मलबारी, मीठा ) उसके डंठलको मुँह, गले, नाक या किसी भी अङ्गके मस्सेपर घिसना चाहिये । तीन दिन घिसनेपर कुछ राहत मिलेगी । एक सप्ताहमें मस्सा गिर जायगा । गुदामें बवासीर होनेपर डंठलको कुचलकर रस निकालना चाहिये, फिर उसमें पानमें खानेका जरा-सा चूना मिलाकर रोज मस्सेपर लगाना चाहिये । तीन सप्ताहमें मस्सा गायब हो जायगा ।

बवासीरमें खून गिरता हो तो एक तोला नागकेसर बारीक पीसकर आधा पाव या पावभर मीठे दहीमें डालकर—मिलाकर प्रातःकाल खा लेना चाहिये । तीन दिन प्रयोग करनेपर खून गिरना बंद हो जाता है ।

**( २ ) आगसे जलनेपर जलन मिटानेकी दवा—**

कहीं कपड़े आदिमें आग पकड़ लेनेपर दौड़ना-भागना नहीं, कपड़ा फट सके—दूर किया जा सके तो करना तथा जमीनपर दायें-बायें लोटना चाहिये । इससे अग्नि बुझ जायगी—तदनन्तर उसपर ओलेका जल छिड़कना चाहिये, जलेपर पानी नहीं डालना चाहिये ।

बरसातकी मौसममें या जब कभी ओले गिरें, तब उन्हें किसी बरतनमें एकत्र करना चाहिये, फिर गलनेपर उनका जल छानकर काँचकी शीशी या काँचके भाँड़में भर रखना चाहिये और जलनेपर उसको छिड़कना चाहिये । छिड़कते ही जलन शान्त हो जायगी; तदनन्तर बरनोल या अन्य कोई दवा लगा देनी चाहिये ।

**( ३ ) रक्तप्रवाह ( Bleeding ) की दवा—**

यह रोग प्रायः स्त्रियोंको होता है और वे बेचारी लज्जा-संकोचवश किसीको बतातीं नहीं । रोग बढ़ जाता है और बड़ी परेशानी होती है । इसकी बड़ी सरल सफल दवा है—

पसारीके यहाँसे २ छटाँक ( दस तोले ) मुल्तानी मिट्टी ले आइये । उसे अच्छी तरह महीन पीसकर रात्रिके समय उसमेंसे १ छटाँक ( पाँच तोले ) किसी काँचके बरतनमें डालकर उसमें बीस तोले ( एक पाव ) जल मिला दीजिये । तदनन्तर किसी लकड़ीसे उसे खूब मिलाकर उसे ढककर रख दीजिये । प्रातःकाल—

**'अच्युताय नमः, अनन्ताय नमः, गोविन्दाय नमः'**

—इस मन्त्रकी एक मालाका रोगीसे जप कराकर रातको रखे हुए बरतनमेंसे निथरा जल लेकर रोगीको पिला दीजिये । दूसरे दिन इसी प्रकार आधी छटाँक ( ढाई तोले ) मुलतानी मिट्टी तथा तीसरे दिन भी आधी छटाँक ( ढाई तोले ) मिट्टीका थिरा हुआ जल पिलाइये । कैसा भी रक्तप्रवाह हो, इससे बंद हो जाता है । यह अनुभूत है । इस दवासे स्त्री या पुरुषोंके पेशाबमें आनेवाला खून भी बंद हो जाता है ।

रोग अच्छा होनेपर अपनी स्थिति तथा इच्छानुसार गौओंको कुछ घास खिलाना चाहिये ।

—श्रीराधेश्याम 'मौनी बाबा'

## आवश्यक सूचना

गीताप्रेस-कल्याण आध्यात्मिक संस्था है। इसमें ऐसे सज्जन या सज्जनोंकी आवश्यकता है जो आध्यात्मिकजीवन हों; श्रुति-स्मृति-पुराण आदि शास्त्रोंको मानते हों; भगवान्‌की सत्तामें और उनके निर्गुण-सगुण, निराकार-साकार—सभी रूपोंमें अटल विश्वास रखते हों, किसी मतका आग्रह न रखकर सभी सम्प्रदायोंका आदर करनेवाले हों और वर्णाश्रमको मानते हों। जो घर-परिवारके उत्तरदायित्वसे मुक्त, स्वस्थ-शरीर, त्यागी, सदाचारी, परिश्रमी, शुद्ध निरामिष खानपान करनेवाले, हिंदू-संस्कृतिमें पूर्ण श्रद्धावान्, मिलनसार तथा विभिन्न प्रकृतिके लोगोंके साथ मिल-जुलकर प्रेमसे रह सकते हों एवं संस्कृत, अंग्रेजीके विद्वान् हों। अन्यान्य देशी-विदेशी भाषा जानते हों तो और भी अच्छा है। गीताप्रेसकी नीतिसे जानकार जो ऐसे सज्जन गीताप्रेस तथा कल्याणके माध्यमसे जनताकी सेवाके द्वारा भगवान्‌की सेवाके लिये सहर्ष प्रस्तुत हों, वे मन्त्री गोविन्द-भवन, द्वारा गीताप्रेस, पो० गीताप्रेस (गोरखपुर) उ० प्र० के पतेपर कृपापूर्वक पत्र लिखें।

## क्षमा-प्रार्थना और नम्र-निवेदन

भाई हनुमानप्रसाद पोद्दार इधर कुछ ऐसी मानसिक तथा शारीरिक परिस्थितिमें हैं कि वे पत्रव्यवहार प्रायः कर ही नहीं पा रहे हैं। हजारों व्यक्तिगत पत्र विना उत्तर दिये पड़े हैं। उन्हें इस वातका वड़ा खेद है कि वे उत्तर नहीं लिख सके; पर वे निरुपाय हैं। अतएव वे सबसे क्षमा-प्रार्थना करते हैं और यह नम्र-निवेदन करते हैं कि अत्यन्त आवश्यक होनेपर ही उनको कोई सज्जन पत्र लिखें एवं उसका उत्तर देरसे मिले या न मिले तो कृपया क्षमा करें।

इसी प्रकार आजकल वे परिस्थितिवश अधिक समय एकान्तमें रहते हैं। मिलना-जुलना बहुत ही कम हो पाता है। अतएव नम्र-निवेदन है कि उनसे मिलना चाहनेवाले महानुभाव पहले पत्र लिखकर पूछ लें, तव पधारनेकी कृपा करें। नहीं तो, सम्भव है उन्हें निराश लौटना पड़े।

## श्रीगीता-रामायण-प्रचार-संघ

संघका कार्यालय गीताप्रेस, गोरखपुरसे स्थानान्तरित होकर स्वर्गाश्रम (ऋषिकेश) चला गया है। अतएव सदस्यों आदिको अव निम्नलिखित पतेपर ही पत्रव्यवहार करना चाहिये।

मन्त्री—श्रीगीता-रामायण-प्रचार-संघ, गीताभवन, पो० स्वर्गाश्रम (जि० पौड़ी गढ़वाल)

वाया ऋषिकेश, उत्तरप्रदेश

## लकवा और वातरोगकी दवा वायसुरई